ण दुख निवारी । जिनप आगै करै सुरप जिम सुखवरै । बारमी पूज ति णपर अगारी ॥ मे० १ ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ विधिः ( राग भीममल्लार ) ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ पुष्फ बादलीया वरसै । सुसमां ( अहो० ) । योजन असु चिहर वरस गंधोदक । मनुहर जानु समां ( पु० ) गमन आगमन की पी रनही तसु । इह जिनको अतिसय सुगुणें । गुंजत१ मधुकर इम पभणै ॥ गुं० ॥मधुर वचन जिन गुण थुणइ ॥ १ ॥ कुसुम सुपरि सेवा जो करै । तसुपीड नही सुम्मणें । ( पु० ) । समवसरण पंचवरण अधोवंत । बि बुध रचै सुमना सुसमा ॥ ३ ॥ बारमी पूज भविक तिम करै । कुशम विकस हस ऊचरै । तसु भीमबंधन अधरा हुवै । जेकर हिं जे जिननमें ॥ पु० ॥ ४ ॥ ※ ॥ इति बारमी पुष्पवृष्टि पूजा ॥ एकही फूलउगलै ॥

## ॥ ※ ॥ अथ तेरमी अष्ट मंगलीक पूजा ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ अष्टमंगलीक लेकर मुखे इम पढै ॥ ※ ॥ रागवसंत ॥※ ॥ ( दुहा ) तेरमीपूजा अवसरै । मंगल अष्टविधान । युगति रचै सुमतै स ही । परमानंद निधान ॥ ※ ॥ १ ॥ राग वसंत ॥ ※ ॥ अतुल बिमल मि ल्या । अखंड्गुणे भिल्या । शालि रजत तणा तंडुलाए । श्लषण समाजक विध पंचवरणक । चंद्रकिरण जैसा ऊजलाए ॥ १ ॥ (अ०)॥ मेल मंगल लिखै सयल मंगल आखे । जिनप आगलि सुथानक धरैए । तेरमीपू जा विध तेरमी मन मेरै । अष्टमंगल अष्टसिद्धि करैए ॥ ( अ० ) ॥ २ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ विधिः ( राग कल्याण ) ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ हांहो पुजावणी ते रसमें ( हांहो रसमें ३ ) ॥ ते० ॥ अष्टमं गल लिख कुशल निधान । तेज तरुणके रसमें ॥ पू० ॥ १ ॥ दप्पण भ द्रासन नंद्यावर्त्त पूर्णकुंभ । मच्छयुग श्रीवच्छ तसुमें । वर्द्धमान खस्तिक पूज मंगलकी । आनंद कल्याण सुख रसमें ॥ २ ॥ ( पू० ) ॥ ※ ॥ इति तेरमी पूजा ॥ १३ ॥ ※ ॥ अष्ट मंगलीक चढावै ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ चौदमी धूप पूजा ॥※॥

॥ ※ ॥ धूप रकेबीमें धर मुखै इम पढै ॥※॥(दुहा) ॥※॥ गंधवटी मृगमद

अगर सेल्हारस घनसार । धरि प्रभु आगलि धूपणा । चवदमी पूजाचार ॥१॥ (राग वेलाउल) ॥※॥ कृष्णागर कपूरचूर । सोगंध पंचेपूर । कुंदरुक्क सेल्हारस सार । गंधवटी घनसार ॥१॥ ※॥ गंधवटी घनसार चंदन मृग मदारस न्नेलि यै । श्रीवास धूप दशांग अंवर सुरन्नि वक्त द्रव्य मेलियै । वेरुलिय दंम्न कनक मंडित धूप धाणो कर धरै । न्नवबृत्ति धूपकंरति न्नोगं रोग सोग अशुन्न हरै ॥ २ ॥※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अथ विधिः ॥ (राग मालवी गोम्नी) ॥※॥

॥※॥ सव अरति मथन मुदार धूपं । करति गंध रसालरे । (देवा क०) धाम धूमा वलिय धूसर । कलुप पातिक गालरे (देवा) ॥ १ ॥ उ र्ध्वगति सूचंति न्नविकुं । मघमघै कर नालरे (देवा) चवदमी वामांग पूजा । दीयै रयण विशालरे । आरती मंगल मालरे । मालवी गौम्नी तालरे (देवा० स०) ॥ इति चवदमी धूप पूजा ॥ १४ ॥ एकही धूप धाणो प्रन्नूकै वायें अंग धरी खेईजै ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अथ १५ गीत गान पूजा ॥※॥

॥※॥ (प्रन्नुजीके मुख आगै मधुर स्वरे गुण ग्राम गावै ) ॥※॥ (उहा) कंठ न्नलै आलाप कर । गावो जिन गुण गीत । न्नावो अधिकी न्नावना । पनरमी पूजा प्रीत ॥ १ ॥ (श्रीरागै आर्या ) यद्दनंत केवल म नंत फलमस्ति जैन गुण गानं । गुण वर्णतान वाद्यै । मात्रा न्नापा लयै र्युक्तं ॥ १ ॥ सप्तस्वर संगीतैः । स्थानैर्जयतादि ताल करणैश्च । चंचुर चा री चारी । गीतं गानं सुपीयूषं ॥ २ ॥ ※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अथ विधिः ॥ (श्रीराग) ॥※॥

॥※॥ जिन गुणगानं श्रुत अमृतं । तारमंद्रादि अनाहत तानं । केव ल जिम तिम फल अमृतं (जि०) ॥ १ ॥ विवुध कुमार कुमरी आलापै मुरज उपांग नाद जनितं (जि०) । पाठ प्रबंध धूयो प्रतिमानं । आयति ठंद सुरति सुमतं (जि०) ॥ २ ॥ सवद समान रुच्यो त्रिन्नुवनकुं । सुरनर गावै जिन चरितं । सप्तस्वर मान शिव श्रीगीतं । पनरमी पूज हरै डरितं रे । (जि०) ॥ ३ ॥※॥ इति पनरमी गीत पूजा ॥ १५ ॥ ※॥

## ॥※॥ अथ सोलमी नाटिक पूजा ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ समान अवस्थावाली सधव स्त्रीयां (वा) कुमरयां भेली होके प्रभूके सन्मुख संका कंखा रहत नाटक करै। स्त्रीयांका जोग नवणें (तो) समान अवस्थावाला पुरष नाटक करै (वा) कुमर कुमरयां मिलकै नाटक करै नाटक करणेंसें केई जीव तीर्थंकर गोत्रबांधाहै। नाटक करतां मुखै इम पढै॥

॥ ※ ॥ (दुहा) ॥ कर जोमी नाटक करै। सजि सुंदर सिणगार। भव नाटक ते नविभ्नमें। सोलमी पूजा सार ॥ १ ॥ (राग सुद्ध नट्ट) (काव्यं) भावादि प्पिमणासु चारु चरणा संपुन्न चंदानना। सप्पिम्मा सम रूव वेसवयसो मत्तेभ कुंभत्थणा। लावण्णा सगुणापि कस्सरवई रागाइ आलावणा। कुम्मारी कुमरा विजै न पुरव नच्चंति सिंगारणा ॥ १ ॥ (गद्यं) तएणंते अठसयं कुमारि कुमरीव। सूरियाभेणं देवेणं संदिठा। रंग मंम्फे पविठा। जिणनमंता। गायंता। वायंता। नच्चंतेत्ति ॥ २ ॥※॥

## ॥※॥ अथ विधि (राग नट्ट त्रिगुण)॥※॥

॥ ※ ॥ नाचंती कुम्मार कुमरी। द्रागम्दि तत्ता थेईय (अ०) ॥ द्रागम्दि २ कि थौंगि २ न। मुखै तत्ता थेईय (अ० ना०)॥ वेणु वीणा मुरज वाजै। सोलही सिणगार साजै। तनन्नन्नन्नेईय (अइयो) ॥ भ्रणण भ्रणणण घुग्घरु घमकै। रणणणणणेईय। (अ० २ ना०) कसंती कंचूकी तरुणी। मंजरी फूंकार करणी। सोभंती कुमरीय (अइयो) हस्त कंहा वादि भावै। ददन्ती भमरीय (अ० ना०) ॥ ३ ॥ सोलमी नाटक्क तणी। सुरीयाभै रावन्न कीनी ॥ सुगंध तत्तात्तेईय (अ०)। जिमप भगतें भविक लीणा। आणंद तत्तात्थेईय (अ० ना०) ॥ ४ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

इति सोलमी नाटिक पूजा ॥ ※ ॥ ॥※॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ सतरमी बाजित्र पूजा ॥※॥

॥ ※ ॥ सतरमी पूजामें सबजातिना वाजित्र बजावै। मुखै इम पढै ॥ तत घन सुखिरै आनधै। बाजित्र चौविध वाय। भगत भली भगवंतनी। सतरमी ए सुखदाय ॥ १ ॥ (गाहा) सुरमद्दल कंसालो। मझ्यर मद्दल सुवज्जए पणवो। सुरनारि नंदितूरो। पभणइ तूं नंद जिणनाह ॥ १ ॥ (रा

ग मधुमाधवी ) ॥ तूं नन्दि आनन्दि वोलत नन्दी । चरण कमल जंतु ज गत्रय वन्दी ॥ (तूं०) ॥ ज्ञाननिर्मल वावन मुखवेदी । तिवलवोलै रंग अति हि आनन्दी । (तूं ) ॥१॥ न्नेरी गयणवाजंती कुमति ताजंती । सेवै जैन जैणावंती । जैन शाशन जश्वंत नंदंती ॥ उदयसिंघ परि परिय वदंती ॥ (तूं०) ॥२॥ सेवन्नविक मधुमाधन फेरी । न्नवनी फेरी नण्पन्नणंती । कहै साधु स तरमी पूज वाजित्रसव । मंगल मधुर धुनिकर कहंती (तूं० ) ॥ ३ ॥ इति सरतमी वाजित्र पूजा ॥ १७ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ कलश पूजा ( राग धन्यासरी ) ॥※॥

॥ ※ ॥ न्नवितूं न्नण गुण जिनके सव दिन । तेजतरण मुखराजै । (ते० ) । कवितशतक आठ थुणत सक्रस्तव । थुय२ रंगै हमगजै । (न्नवि०१ )अ णहल पुर शांति शिव सुख दाई । नवनिधि सिध आवाजै । सतरसुपूज सुवि ध श्रावक की । न्नणीमें न्नगति हितकाजै (न्न० २) श्रीजिनचंद्रसूरि खर तरपति । धरम वचन तसु राजै । संवत सोल अढार श्रावणधुरि । पंचमि दिवस समाजै (न्न० ३ ) दयाकलशगुरु अमरमाणिक्यवर । तासुपसायै सु विध उइ गाजै ॥ कहै साधु कीरत करत जिन संस्तव । सव लीला सुख साजै ( न्नवि० ४ ) ॥ ※ ॥ इति सतरन्नेदी पूजा समाप्त ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ आरतीकरण विधि लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ पूजाकियां पीठे । सव कपमा । पाघ प्रमुख पहरकै ॥ उत्तरास ण करै ॥ पीठे प्रन्नू सन्मुख । अन्तर पट करी । आपकै निलाम्म कुंकूंरो ति लक करै । पीठे पट दूरि करि । रकेवीमें साथियो करी । मांहि रूपाना णो । चावल सुपारी धरे । पीठे आरती दीपकसुं संजोयनें प्रन्नूके सन्मुख दक्षिण आवर्त्तसुं । वाजित्र सव वाजतां । आरती करै । मुखै पढे ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ आरती लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जैजै आरती शांति तुह्मारी । तोरा चरण कमलकी में जाऊं व लिहारी ॥ (जैजै० ) १ ॥ विश्वसेन अचिराजीके नंदा । शांतिनाथ मुख पूनमचंदा ॥ (जैजै० २ )॥ चालीस धनुप सोवनमें काया । मृगलंछण प्रन्नु चरण सुहाया ॥ (जै० ) ॥ ३ ॥ चक्रवर्त्ति प्रन्नु पंचम सोहै । सोलम जिन

वर सुर नर मोहै ॥ (जै० ) ४ ॥ मंगल आरती भोरहि कीजै । जन्म जन्म को लाहो लीजै ॥ (जै० ) ॥ करजोमी सेवक गुण गावै । सो नर नारी अमरपद पावै॥ (जै० )५॥※॥ इति श्री आरती संपूर्णम्॥※॥

## ॥※॥ अथ श्रीसिद्धचक्रजीकी बमी पूजा ॥※॥

॥※॥ नवपद जीकी महिमा संयुक्त पूजा लिखियै है ॥※॥ (दुहा) ॥※॥ परम मंत्र प्रणमीकरी। तासधरी उर ध्यान । अरिहंतपद पूजा करो। निज २ सक्ति प्रमाण ॥ १ ॥ ※ ॥ (काव्य) उप्पन्न सन्नाण महो मयाणं। सप्पाम्हि हेरा सण संठियाणं। सद्देसणा णंदिय सज्जणाणं । नमो नमो होउ सया जिणाणं ॥ १ ॥ नमोनंत संत प्रमोद प्रदानं। प्रधानाय भव्यात्मने भास्वताय । थया जेहना ध्यानथी सौख्य भाजा । सदा सिद्ध चक्राय श्रीपाल राजा ॥ २ ॥ कस्या कर्म, दुर्मर्म चकचूर जेणें । भला भव्य नवपद ध्यानेन तेणें। करी पूजना भव्यभावै त्रिकालै। सदा वासियो आतमा तेण कालै ॥ ३ ॥ जिके तीर्थकर कर्म उदयें करीनैं । दियै देशना भव्यनैं हितधरीनैं। सदा आठ महा पाम्हिहारे समेता। सुरेसै नरेसै स्तव्या ब्रह्मपूता ॥ ४ ॥ कस्या घातिया कर्म च्यारे अलग्गा। भवोपग्रही च्यारठे जे विलग्गा । जगत्पंच कल्याण कै सौख्य पामें । नमो तेह तीर्थकरा मोक्ष गामें ॥ ५ ॥ ※ ॥ (ढाल०) ॥ ※ ॥ तीरथपति अरिहा नमुं। धरम धुरंधर धीरो जी। देशना अमृत बरसता । निज बीरज वडबीरो जी। (उल्लालो)। वर अखय निरमल ज्ञानभासन सर्वभाव प्रकासता। निजशुद्ध श्रद्धा आत्मभावै चरण थिरता वासता। जिन नामकर्म प्रभाव अतिशय प्रातिहारज सोभता। जगजंतु करुणावंत भगवंत भविक जननैं थोभता ॥ ६ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ श्री सीमंधर साहिब आगै ए देशी॥※॥ त्रीजै भव वर थानक तपकरि। जिनबांध्युं जिन नाम। चउसठ इंद्रै पूजित जेजिन। कीजै तास प्रणामरे। ॥※॥ (भविका) सिद्धचक्र पद वंदो। जिम चिरकालै नंदोरे (भ०) उपशम रसनो कंदो रे (भ०) रत्नत्रयीनो दंदो रे (भ०) सेवै सुर नर इंदोरे (भ० सिद्ध० ७) (आंकणी) जेहनैं होइ कल्याणक दिवसै। नरकै पिण अजुआलुं । सकल अधिक गुण

अतिशय धारी । जेजिन नमी अघ टालुंरे । (न०) जे तिर्जं नाण सम्म ग्ग उप्पन्ना । भोग करम क्षीण जाणी । लेइ दिक्षा शिक्षा दिइं जगनें । ते नमीइं जिननांणीरे (न०सि०) ए ॥ महागोप महामाहण कहीयै । निरयामक सत्थवाह । उपमा एहवी जेहनें छाजै । तेजिन नमीइं उछाहरे (न०सि०) ॥ १० ॥ आठ प्राती हारज जसुछाजै । पैंत्रीस गुणयुत वाणी जेप्रतिबोध करै जगजननें । तेजिन नमिइं प्राणीरे (न०सि० )॥ ११॥ ॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ अरिहंत पद ध्यातो थको । दव्वह गुण पर्याये रे । भेद छेद करि आतमा । अरिहंत रूपी थाये रे ॥ १२ ॥ वीर जिणेसर उपदिसें । सांभल जो चितलाईरे । आतम ध्याने आतमा । ऋद्धि मिलै सव आईरे । (वी०) ॥ १३ ॥ ※ ॥ ॐ ह्रीं परमात्मने । अनंतानंत ज्ञानशक्तये । जन्म जरा मृत्यु, निवारणाय । श्रीम त्सिद्धचक्राय पंचामृतं १ । चंदनं २ । पुष्पं ३। धूपं ४ । दीपं । ५ । अक्षतं ६ । नैवेद्यं ७ । फलं ८ । वस्त्रं । वासं । यथामहे स्वाहा ॥※॥ इति प्रथमपदे श्री अरिहंतस्य कलशपूजा ॥ १ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथर श्रीसिद्धपदकी पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( दुहा ) ( दूजी पुजा सिद्ध की । कीजै दिल खुसियाल । अशुभ करम दूरै टलै । फलै मनोरथ माल ॥ ※ ॥ ( काव्य ) सिद्धाण माणंद रमालयाणं । नमो नमो णंत चउक्कयाणं । समग्ग कम्मक्खय कारगाणं । जम्मं जरा दुक्ख निवारगाणं ॥ १४ ॥ करी आठ कर्म्म क्षयें पार पाम्या । जरा जन्म मरणादि भय जेणवाम्या । निरावरणजे आत्म रूपै प्रसिद्धा । थया पार पामी सदा सिद्धबुद्धा ॥ १५ ॥ त्रिभागोनदेहावगाहात्मदेशा । रह्या ज्ञानमय जाति वर्णादिलेशा । सदानंद सौख्याश्रिता जोतिरूपा । अनाबाध अपुनर्भवादि स्वरूपा ॥ १६ ॥ ※ ॥ सकल करम मलक्षय करी । पूरण शुद्ध स्वरूपो जी । अव्याबाध प्रभुता मयी । आतम संपति भूपो जी । ( उल्लालो ) जेभूप आतम सहज संपति शक्ति व्यक्ति पणें करी । स्वद्रव्य क्षेत्र स्वकाल भावे गुण अनंता आदरी । स्व स्वभाव गुण पर्याय परणति सिद्ध साधन परभणी। मुनिराज मानसर हंस सम वम नमो सिद्ध महागुणी ॥ १६ ॥ ※ ॥ (ढाल) ॥※॥ समय पए

संतर अणफरसी । चरम तिभाग विशेस । अवगाहन लहीजे शिव पुहता सिद्ध नमो ते असेसरे ॥१७॥ (भ०सि०) पूरव प्रयोगनें गति परिणामैं। वंधन भेद असंग । समय एक ऊरधगति जेहनी । ते सिद्ध प्रणमें रंगरे ॥ १८ ॥ (भ० सि०) निरमल सिद्ध सिलानें ऊपरि । जोयण एक लोकंत । सादि अनंत तिहां थिति जेहनी । ते सिद्ध प्रणमो संतरे ॥ १९ ॥ (भ० सि० ) जाणें पिण न सकै कही पुरगुण । प्राकृत तिम गुणजास । उपमा विण नाणी भवमांहें । ते सिद्ध दीउ उल्लास रे ॥२०॥ (भ०सि०) ज्योतिसुं ज्योति मिली जसु अनुपम । विरमी सकल उपाधि । आतम रामें रमापति समरो । ते सिद्ध सहज समाधिरे ॥ २१ ॥ (भ० सि० ) ॥ ॥ ढाल ॥ ॥ रूपातीत स्वभाव जे । केवल दंसण नाणीरे । ते ध्याता निज आतमा । होइ सिद्ध गुण खाणीरे (वी०) ॥ ॥ उँ ह्रीं० ॥ ॥ ॥ इति द्वितीय श्री सिद्ध पदस्य कलश पूजा ॥ ॥ ॥

## ॥ ॥ अथ तृतीय आचारज पद पूजा लि०॥ ॥

॥ ॥ (दुहा) हिव आचारज पदतणी । पूजा करो विशेष । मोह तिमर दूरै हरै । सूझै भाव असेस ॥ १ ॥ ॥ सूरीण दूरी कय कुग्गहाणं । नमो नमो सूरि सम प्पहाणं । सद्देसणा दाण समायराणं । अखंड छत्तीस गुणायराणं ॥ १ ॥ नमुं सूरिराजा सदा तत्वताजा । जिनेंद्रागमें प्रौढ साम्राज्य भाजा । षट्वर्ग वर्गित गुणे शोभमाना । पंचाचारनें पालवै सावधाना ॥ २ ॥ भवि प्राणिनें देशना देशकालै । सदा अप्रमत्ता यथा सूत्र आलै । जिके सासनाधार दिग्दंतकल्पा । जगत्ते चिरंजीव ज्यो शुद्ध जल्पा ॥ ३ ॥ ॥ (ढाल) ॥ ॥ आचारज मुनिपति गणी । गुण छत्तीसे धामो जी । चिदानंद रस स्वादता । पर भावै निःकामो जी । (उल्लालो निःकाम निरमल शुद्ध चिदघन साध्य निज निरधार थी । वरज्ञान दरशण चरण वीरज साधना व्यापार थी । भवि जीव वोधक तत्व शोधक सयल गुण संपतिधरा । संवर समाधी गत उपाधी दुविध तप गुण आदरा॥२५॥ ॥ ॥ (ढाल) ॥ ॥ पांच आचार जे सूधा पालै । मारग भाषै साचो । ते आचारज नमियै तेहसुं । प्रेम करीने जाचोरे ॥ ( भ० सि० २६ ) वर छत्तीस गुणें करि सोभै । युग प्रधान जग वोहै । जग मोहै नरहै खिण को

है। सूरि नमूं ते जोहैरे ॥ (त०सि० २७) नित अप्रमत्त धरम उएसै। नही विकथा न कपाय। जेहनें ते आचारज नमीइं। अकलुस अमल अ मायरे ॥ (त० सि० २८) जेदिइं सारण वारण चोयण। पमिचोयण व लि जननें। पटधारी गत्नथंत्न आचारज। ते मान्या मुनि मननेंरे ॥ (त० सि०२९) अत्थमिइं जिन सूरज केवल। वंदीजै जंगदीवो। त्नुवन पदार थ प्रगट नपटुते। आचारज चिरंजीवोरे (त० सि०) ३० ॥※॥ (ढाल) ॥※॥ ध्याता आचारज त्नला। महामंत्र सुत्न ध्यानीरे। पंच प्रस्थानें आ तमा। आचारज होइ प्राणीरें (वी०) ३१ ॥ ॐ ह्रीं० ॥ ※ ॥

इति तृतीय श्री आचार्यपद कलश पूजा (३) ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ चोथी पाठक पद पूजा लि० ॥※॥

॥※॥ (उहा) गुण अनेक जगजेहना। सुंदर सोत्नित गात्र। उत्र छाया पद अरचियै। अनुत्नव रसनो पात्र ॥ १ ॥ सुत्तत्थ वित्थारण तप्प राणं। नमो २ वायग कुंजराणं। गणस्स संधारण सायराणं। सवप्पणाव ज्जिय मत्नराणं ॥ १ ॥ नही सूरि पिण सुरि गुणनें सुहाया। नमुं वाचका सक्त मद मोह माया। वली द्वादशांगादि सुत्रार्थ दानें। जिके सावधानें निरुद्धात्निधानें ॥ २ ॥ धरै पंचनें वर्ग वर्गित गुणौघा। प्रवादि द्विपोच्छेदने तुल्य सिंघा। गुणी गत्न संधारणे स्थंत्न पूता। उपाध्याय ते वंदिइं चित्प्रत्नूता ॥ ३ ॥※॥ (ढाल)※॥ खंतिजुआ मुत्तीजुआ। अज्जव मद्दव जुत्ताजी। सच्चंसोयं अकिंचणा। तव संयम गुण रत्ताजी। (उल्लालो) जेर म्या ब्रह्म सुगुप्त गुता सुमति सुमता शुत्नधरा। स्याद्वादवादइं तत्वसाधक आत्मपर वित्नजनकरा। त्नवत्नीरु साधन धीर शासन वहन धोरी मुनिवरा। सिद्धांत वायन दानसमरथ नमो पाठक पदधरा ॥ ३३ ॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ द्वादश अंग सिज्झायकरै जे। पारग धारग तास। सूत्र अरथ विस्तार रसिकते। नमो उवज्झाय उल्लासरे ॥ (त०सि०) ॥ ३४ ॥ अर्थ सूत्रनें दान वित्नागै। आचारज उवज्झाय। त्नवत्रिणहे जेलहै सिवसंपद। नमीयैं ते सुपसायरे (त०) ॥३५॥ मूरखशिस्य निपजाये जेप्रत्नु। पाहण पल्लव आणें। ते उवज्झाय सकल जन पूजित। सूत्र अरथ सविजाणेंरे॥ (त०सि०) ॥ ३६ ॥ राजकुमर सरिखा गणचिंतक। आचारज पदयो

ग । जे उवझाय सदा ते नमतां । नावै नव नय सोगरे ॥ ( न० सि० ) ३७ ॥ वावना चंदन रस सम वयणें । अहित ताप सवि टालै । ते उवझाय नमी जै जेवलि । जिनशासन अजुवालैरे ॥ ( न०सि० ) ॥ १८ ॥ ※॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ तपसिझायें रत सदा । द्वादश अंगनो ध्यातारे । उपाध्याय ते आतमा । जगवंधव जगभ्रातारे ॥ ( वी०तु० ) ॥ १९ ॥ उँ ह्रीं० ॥ इति चोथे पदै श्रीपाठकजीकी कलशपूजा सं० ॥ ४ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ पांचमी साधू पदपूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ ( दुहा ) मोक्षमारग साधन नणी । सावधान थया जेह । ते मुनिवर पद वंदतां । निरमल थायै देह ॥ १ ॥ ( काव्य ) साहूण संसाहिय संयमाणं । नमो२ शुद्ध दया दमाणं । तिगुत्त गुत्ताण समाहियाणं । मुणीण माणंद पय ठियाणं ॥४०॥ करै सेवना सूरि वायग गणीनी । करुं वर्णना तेहनी सी मुणीनी । समेता सदा पंचसुमती त्रिगुप्ता । त्रिगुते नहीं कांमभोगेपु लिता ॥४१॥ वली वाह्य अभ्यं तरै ग्रंथटाली । हुई मुक्तिनें जोग चारित्र पाली । शुभष्टांग योगै रमै चित्तवाली । नमुं साधुनें तेह निज पाप टाली ॥ ४२ ॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ सकल विषय विष वारिनें । निक्कामी निस्संगी जी । नव दव ताप समावता । आतम साधन रंगी जी ( उल्लालो ) । जेरम्या शुद्ध स्वरूप रमणें देह निर्म्मम निर्म्मदा । काउसग्ग मुद्रा धार आसन ध्यान अभ्यासी सदा। तप तेज दीपै कर्म्म जापै नैव छीपै परभणी । मुनिराज करुणा सिंधु त्रिभुवन वंधु प्रणमो हित भणी ॥४३॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ जिम तरु फूलै भमरो वैसै । पीमा तसुन उपाय । लेई रस आतम संतोषै । तिम मुनि गोचरी जायरे ॥ ( न०सि० ॥४४॥ पांच इंद्रीनें जेनित जीपै । षट काया प्रतिपाल । संयम सतर प्रकार आराधै । वंदूं दीन दयालरे ( न०सि० ) ॥ ४५ ॥ अढार सहस शीलांगना धोरी । अचल आचार चरित्र । मुनिमहंत जयणायुत वंदी । कीजै जनम पवित्ररे ( न०सि० ) ॥ ४६ ॥ नवविध व्रह्मगुपति जेपालै । वारह विह तपसूरा । एहवा मुनि नमीयै जो प्रगटै । पूरव पुन्य अंकूरारे ( न० सि० ) ॥ ४७ ॥ सोनातणी परै परिक्षा दीसै । दिन२ चढतै वानें । संयम खपकरता मुनि नमिइं । देश काल अनुमानरे ॥ ( न०सि० ) ॥

४८ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ अप्रमत्त जेनित रहै । नवि हरखै नवि सोचैरे । साधु सूधा ते आतमा । स्युं मुंडै स्युं लोचैरे ॥ (वी०) ॥ ४९ ॥ ॐ ह्रीं०। इति पांचमे पदै श्रीसाधुजीकी कलश पूजा ॥ ५० ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ ६ठी दर्शन पद पूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ (दुहा) जिनवर भाषित सुद्धनय । तत्वतणी पर तीत । ते सम्यग दरसन सदा । आदरियै सुभ रीत. ॥ १ ॥ ※ ॥ (काव्य) जिणुत्त तत्ते रुइ लक्खणस्स । नमोऽहं निम्मल दंसणस्स । मिछत्त नासाइ समुग्गमस्स । मूलस्स सद्धम्म महा दुमस्स ॥ विपर्यां सदो वासना रूप मिथ्या । टलै जे अनादी अछे जे कुपथ्या । जिनोक्ते हुइं सहज थी शुद्धध्यानं । कहीइं दर्शनं तेह परमं निधानं ॥ ५० ॥ विना जेहथी ज्ञान मज्ञान रूपं । चरित्रं विचित्रं भवारण्य कूपं । प्रकृति सातनें उपसमइ क्षय तेह होवै । तिहां आप रूपें सदा आप जोवै ॥ ५१ ॥ ※ ॥ (ढाल) ※ ॥ सम्यग् दरसन गुण नमो । तत्त्व प्रतीत सरूपी जी । जसु निरधार स्वभाव छे । चेतन गुण जे अरूपी जी (चाल) जे अनूप श्रद्धा धरम प्रगटै सयल पर ईहा टलै । निज शुद्ध सत्ता भाव प्रगटै अनुभव करुणा उछलै । बहुमान परणिति वस्तुतत्वें अहव सुरकारण पणें । निज साध्यदृष्टै सरव करणी तत्वता संपति गिणै ॥ ५२ ॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ शुद्ध देव गुरु धर्म्म परिक्षा । सद्दहणा परिणाम । जेह पामी जै तेह नमी जै । सम्यग् दर्शन नामरे (भ०सि० ५३ । मल उपशम क्षय उपशम जेह थी । जे होइ त्रिविध अभंग । सम्यग्दर्शन तेह नमीजै । जिन धरमें दृढ रंग रे ॥ (भ०सि०) ५४ ॥ पांचवार उपशम लही जै । क्षय उपशमीय असंख । एकवार क्षायक ते सम्यक् । दर्शन नमीइं असंख रे (भ०सि०) ५५ ॥ जेविण नाण प्रमाण न होवे । चारित्रतरु नवि फलिउ । सुख निरवाण न जे विण लहिइं । समकित दर्शन बली उरे ॥ (भ०सि० ॥ ५६ ॥ सम सठ बोलै जे अलंकरिउ । ज्ञान चारित्रनुं मूल । समकित दर्शन ते नितप्रणमुं । सिवपंथनुं अनुकूलरे ॥ (भ०सि०) ॥ ५७ ॥※॥ सम संवेगादिक गुण खय उपशम जे आवैरे । दर्शन तेहिज आतमा । स्युं होय नाम धरावैरे ॥ (वी०तुमे०) ॥ ५८ ॥ (ॐ ह्रीं०) ॥ ※ ॥ इति ६वै दर्शनपद कलश पूजा ॥ ६ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ ७ में श्री ज्ञानपद पूजा ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( दुहा ) ॥ ※ ॥ सप्तम पद श्री ज्ञाननो । सिद्ध चक्र तप मांहि । आराधी जै शुभमनैं । दिन २ अधिक उछाह ॥ १ ॥ ( काव्य ) अन्नाण सम्मोह तमो हरस्स । नमो २ नाण दिवायरस्स । पंचप्पयारस्सु वगारगस्स । सत्ताण सव्वत्थ पयासगस्स ॥ होइं जेहथी ज्ञानशुद्ध प्रबोधै । यथा वर्ण नासै विचित्रा विबोधै । तिणें जाणीइं वस्तु षट्द्रव्य भावा । न होवै विकच्छा निजेच्छा स्वभावा ॥ ५९ ॥ होइं पंचमत्यादि सुग्यान भेदै । गुरूपासथी योग्यता तेह वेदइं । वली ज्ञेय हेया उपादेय रूपै । लहै चित्तमां जेमध्यान प्रदीपै ॥ ६० ॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ भव्य नमो गुण ज्ञाननें । स्वपर प्रकाशक भावै जी । परयाय धरम अनंतता । भेदा भेद स्वभावै जी ॥ ( चाल ) ॥ जे मोख्य परणति सकल ज्ञायक बोध वास विलासता । मति आदि पंच प्रकार निरमल सिद्ध साधन लंछना । स्याद्वाद शंगी तत्वरंगी प्रथम भेद अभेदता । सविकल्पनें अविकल्प वस्तु सकल संसय छेदता ॥ ६१ ॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ भक्ष अभक्षन जे विण लहीयै । पेय अपेय विचार । कृत्य अकृत्य न जे विण लहीयै । ज्ञानते सकल आधाररे ॥ ( भ० ) ॥ ६२ ॥ प्रथम ज्ञाननें पछे अहिंसा । श्रीसिद्धाते भाख्युं । ज्ञाननें बंदो ज्ञान मनिंदो । ज्ञानीयै शिवसुख चाख्युं रे ॥ ( भ०सि० ) ॥ ६३ ॥ सकल क्रियानुं मूलते श्रद्धा । तेहनुं मूलजे कहीइं । तेह ज्ञान नित नित वंदीजै । ते विण कहो किम रहीइंरे ॥ ( भ० ६४ )॥ पांच ज्ञान मांहैं जेह सदागम । स्वपर प्रकाशक तेह । दीपकपरैं त्रिभुवन उपगारी । वलि जिम रवि शशि मेहरे ॥ ( भ०सि० ) ॥ ६५ ॥ लोक ऊरध अध तिर्यंग जोतिष । वैमानिकनें सिद्धि । लोक अलोक प्रगट सवि जेहथी । तेज्ञानें मुझ शुद्धीरें ॥ ( भ०सि० ) ॥ ६६ ॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ ज्ञानावर्णी जे कर्मछै । क्षय उपशम तसु थायैरे । तो होइ ए हीज आतमा । ज्ञान अबोधता जाइंरे ॥ ( वी० तु० ) ॥ ६७ ॥ ( ॐ ह्रीं पर० ) ॥ ※ ॥ इति सातमी श्रीज्ञानपद कलश पूजा सं० ॥ ७ ।

## ॥ ※ ॥ अथ आठमें श्रीचारित्र पद पूजा लि०॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( दुहा ) अष्टमपद चारित्रनो । पूजो धरी उमेद । पूजत अ

नुन्नव रस मिलै । पातिक होय उच्छेद ॥ १ ॥ ※ ॥ आराहिया खंभिअ स
क्रियस्स । नमो नमो संयम वीरियस्स । सज्झावणा संग विवड्ढियस्स । नि
व्वाण दाणाइ समुज्जयस्स ॥ वली ज्ञान फल ते धरीयै सुरंगे । निरासंसता
द्वाररोध प्रसंगै । न्नवां बोध संतारणे यानतुल्यं । धरुं तेह चारित्र अप्राप्त
मूल्यं ॥ ६७ ॥ होई जास महिमा थकी रंक राजा । वली द्वादशांगी न्नणी
होइ ताजा । वली पाप रूपोपि निःपाप थायै । थई सिद्धते कर्मनें पार
जायै ॥ ६७ ॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ चारित्र गुण वलि वलि नमो । तत्व
रमण जस मूलो जी । पर रमणीय पणो टलै । सकल सिद्धि अनुकूलो जी ।
(चाल) । प्रतिकूल आश्रव त्याग संयम तत्व थिरता दममयी । सुचि पर
म खंती मुनि दसेपद पंच संवर उपचयी । सामायिकादिक न्नेद धरमें यथा
ख्यातै पूर्णता । अकषाय अकुलस अमल उज्वल कामकस्मल चूरणता
॥ ७० ॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ देशविरतिनें सर्व्व विरतिजे । ग्रहीयतिनें
अन्निराम । ते चारित्र जगत जयवंतु । कीजे तास प्रणाम रे (न्न०सि०)
७१ ॥ तृणपरै जेपट्खंम सुखठंमी । चक्रवर्त्ति पिण वरिउ । ते चारित्र अख
य सुख कारण । ते में मन मांहि धरिउरे (न्न०सि०) ७२ ॥ हुआ रांक
पणें जे आदरि । पूजित इंद नरिंद । असरण सरण चरण ते वंडुं । वरिउ ज्ञा
न आनंदरे (न्न०सि०) ७३ ॥ वारमास परजाइं जेहनें । अनुत्तर सुख
अतिक्रमिइं । शुक्ल सुकल अन्निजात्यते ऊपरि । ते चारित्रनें नमीइं रे
(न्न०सि०) ७४ ॥ चयते आठ करमनो संचय । रिक्त करै जे तेह ।
चारित्र नाम निरुक्तें न्नाख्युं । तेवंडुं गुण गेहरे (न्न०सि०) ७५ ॥ ※ ॥
(ढाल) ॥ ※ ॥ जाणि चारित्र ते आतमा । निज स्वन्नाव मांहि रमतो रे ।
लेश्या शुद्ध अलंकस्यो । मोहवनें नवि न्नमतो रे । (वी०तुमे०) ७६ ॥
ॐह्रीँ प० ॥ ※ ॥ इति आठमी श्रीचारित्रपद कलश पूजा ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ हिवै एमी तप पद पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (दुहा) करमकाष्ट प्रतिजालवा । परतिख अगनि समान । ते
तप पद पूजो सदा । निरमल धरियै ध्यान ॥ १ ॥ कम्मद्दुमोन्मूलन कुंज
रस्स । नमो २ तिव्व तवोयरस्स । अणेग लद्धीण निबंधणस्स । दुस्सझ अ
त्थाणय साहणस्स ॥ ७७ ॥ इय नवपय सिद्धं लद्धि विज्ञा समिद्धं । पयडि

य सर वग्गं झ्रीतिरेहा समग्गं । दिसिवय सुरसारं खोणि पीढावयारं । तिज य विजयचक्कं सिद्ध चक्कं नमामि ॥ ७८ ॥ त्रिकालक पणें कर्म्मकषाय टाले । निकाचित पणें बांधिया तेहवाले । कह्यो तेह तप बाह्य अभ्यंतर डुभेदे । क्षमा युक्ति निर्हेत डुर्ध्यान छेदे ॥ ७९ ॥ होइं जास महिमाथकी लब्ध सिद्धि । अवांछक पणें कर्म्म आवरण शुद्धिः । तपो तेह तपजे महानंद हेतें । होइं सिद्धि सीमंतनी निज संकेतें ॥८०॥ इम नव पद ध्यावै परम आनंद पावै । नव भव शिव जावै देव नर भवज पावै । ज्ञान विमल गुण गावै सिद्ध चक्र प्रभावै । सव डुरति समावे विश्व जयकार पावै ॥ ८१ ॥ ॥ (ढाल) ॥ ॥ इछा रोधन तप नमो । बाह्य अभ्यंतर भेदै जी । आतम सत्ता एकता । पर परणित उछेदैजी ॥१॥ ( उल्लालो ) उछेदै कर्म्म अनादि संतति जेह सिद्ध पणो वरइ । सुभयोग संग आहार टाली भाव अक्रियता करै । अंतर मुहूरत तत्व साधै सर्व संवरता करी । निज आत्मसत्ता प्रगट भावैं करो तप गुण आदरी ॥८२॥ ॥ ॥ ( ढाल ) इम नव पद गुणमंम्हलं । चउनिक्षेप प्रमाणें जी । सात नयें जे आदरै । सम्यग् ज्ञानें जाणें जी । (चाल ) निरधार सेती गुणें गुणणो करइ जे बहुमानए । जसुकरण ईहा तत्व रमणें थायै निरमल ध्यान ए । इम शुद्ध सत्ता भलो चेतन सकल सिद्धि अनुसरै । अक्षय अनंत महंत चिदघन परम आनंदता वरै ॥ ८३ ॥ कलश ॥ इम सयल सुख कर गुण पुरंदर सिद्ध चक्र पदावली । सविलब्धि विद्या सिद्धि मंदिर भविक पूजो मनरली । उवझाय वर श्रीराज सारह ज्ञान धर्म सुराजता । गुरु दीपचंद सुचरण सेवक देवचंद्र सुशोभता ॥ ८४ ॥ ॥ ( ढाल ) ॥ ॥ जाणंता त्रिहु ज्ञाने संयुत । ते भव मुगति जिणंद । जेह आदरै करम खपेवा । ते तप सुरतरु कंदरे ॥ ( भ०सि० ) ॥ ८५ ॥ करम निकाचित पणि क्षय जाइं । क्षमा सहित जेकरतां । ते तप नमीइं तेह दीपावै । जिन शासन उजमंतां रे ॥ ( भ सि० ) ॥ ८६ ॥ आमो सही पमुहा बहुलब्धी । होवै जास प्रभावै । अष्ट महासिधि नव निधि प्रगटै । नमीयै ते तप भावैरे ॥ ( भ०सि० ) ॥ ८७ ॥ फल शिव सुख मोटुं सुर नरवर । संपति जेहनु फूल । ते तप सुर तरु सरिषो वंडु । शम मकरंद अमूलरे ॥ ( भ०सि० )॥

॥८८॥ सर्व मंगल माहि पहिलो मंगल । वरणवियो जे ग्रंथ । ते तप पद त्रिकरण नित नमिइं । वर सहाय सिवपंथरे ॥ (भ०सि०) ॥ ८९ ॥ इम नव पद थुणतो तिहां लीणो । हुओ तनमय श्रीपाल । सुजस विलास है चोथे खंभे । एह इग्यारमी ढालरे ॥ (भ०सि०) ॥ ९० ॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ इच्छा रोधन संवरी । परणित समता योगै रे । तप ते एहिज आतमा । वरतै निज गुण भोगै रे ॥ (वी०) ॥ ९१ ॥ आगमनो आगमतणो । भाव ते जांणो साचो रे । आतम भावै थिरहुओ । परभावे मत राचोरे ॥ (वी०) ॥९२॥ अष्ट सकल समृद्धिनी । घट मांहि ऋद्धि दाखीरे । तिम नव पद ऋद्धि जाणज्यो । आतमराम है साखीरे ॥ (वी०) ॥ ८३ ॥ योग असंख्य है जिन कह्या । नवपद मुख्यते जाणोरे । एह तणें अविलंबने । आतम ध्यान प्रमाणोरे ॥ वी० ) ॥ ९४ ॥ ढाल वारमी एहवी । चोथे खंभै पूरीरे । वाणी वाचक जस तणी । कोईयन रहीय अधूरीरे ॥ (वी०) ॥ ९५ ॥ ॐ ह्रीं अर्हं परमात्मने । अनन्तानन्त ज्ञान शक्तिये । जन्म जरा मृत्यु निवारणाय । श्रीमत् सिद्धचक्राय । वासं । पंचामृतं । चंदनं । पुष्पं । धूपं । दीपं । अक्षतं । नैवेद्यं । फलं । वस्त्रं । यजामहे ॥ ※ ॥ इति श्री सिद्धचक्र महात्म श्री नवपद पूजा संपूर्ण ॥ ※ ॥

---

## ॥※॥ अथ नवपद पूजादिकमें सामग्री चाहिये सो लि०॥※॥

॥ ※ ॥ (पंचामृत) दूध । दही । घृत । मिश्री । शुद्धजल ॥ केसर । सुगंध चंदन । कपूर । कस्तुरी । अंबर । रोली । मोली । छूटा फूल । फूलोंकी माला । फूलोंका चंद्रवा । धूप । चावल प्रमुख (नव) जातके धान । (नव) प्रकारके नैवेद्य । (नव) प्रकारके फल । (नव) प्रकारके पक्कवस्तु । मिश्री । पतासा । लच्चा । विदाम । सुपारी । प्रमुख । अंगलूहणा खातर सपेद वस्त्र । पहरावणी खातर उत्तम रेसमी प्रमुख वस्त्र । वासक्षेप । गुलावजल । अत्तर । इत्यादिक । और (नव) नालीके कलस (९) रकेबी । परात । तसला आरती । मंगलदीप । भगवानके अंगी । समोसरण । इत्यादिक सब चीज पहली ठीक करके रक्खे । इससें । पूजामें विघ्न न होय । (इहां) संक्षेपविधि कही । विसेपविधि गुरूके मुखसें जाण लेणा ॥

## ॥※॥ अथ सबकै जाणनेंकों । नवपदजीके पूजा करणेंकी कलस ढालणेंकी बिधि कहते हैं ॥ ※ ॥

॥※॥ चैत्र सुदि १५ (तथा) आसोज सुदि १५ के दिन । आंबिल (ए) करै । पंचामृत मोटै घर्म प्रमुखमें करे । थापना में श्रीफल रोक नाणो धरै। पीछै गुरुके पास मंत्रायकै । केसरसें तिलक करै । कांकणमोरा हाथमें बांधै । दहणें हाथमें साथियो करिके। विधि संयुक्त स्नात्र पढावे । पीछै श्री अरिहंत पदमें चावल (तथा) चंदन । पुष्प । धूप । दीप । नैवेद्य (प्रमुख) अष्टद्रव्य । वासक्षेप । नागरवेल पांन । रकेवीमें धरके । हाथमे रक्खे । नव कलशके मोली बांधै । कुंकुमरा साथिया करै । पंचामृतसें भरिके कलश हाथ में लेके पूजा पढै । संपूर्ण होणें सें कलश ढाले । बमी परातमें प्रतिमा जी पधरावै । ॐ ह्रीं णमो अरिहंताणं । इस माफक कहतो थको । अरिहंत पदकी पूजा करै । अष्ट द्रव्य अनुक्रमें चढावै ॥ इति प्रथम पूजा ॥※॥ ॥ १ ॥ (दूसरे) सिद्धपद रक्तवर्ण । गहूं रकेवीमें धरै । श्रीफल (तथा) अष्टद्रव्य लेकर । (ए कलश) पंचामृतसें भरिके पूजा पढे । (पूर्ण होणें सें) ॐ ह्रीं णमो सिद्धाणं कही । (कलश ढालै) । अष्ट द्रव्य चढावै ॥ इति द्वितीय पूजा विधि २ ॥※॥ (तीसरै) श्री आचार्यपद । पीलेवर्ण । चिणाकी दालि । अष्टद्रव्य । श्रीफल प्रमुख लेके । कलश (ए) पंचामृत सें भरिके पूजा पढे । पूर्ण होणेसें । ॐ ह्रीं णमो आयरियाणं (कही) । कलश ढाले । द्रव्य चढावै ॥※॥ इति तृतीय पूजा ॥ ३ ॥ ※ ॥ (चौथे श्री उपाध्याय पद । नीले वर्ण । मूंग प्रमुख अष्ट द्रव्य लेके पूर्वोक्त विधि सें पूजा करै । संपूर्ण होणेंसें ॥ ॐ ह्रीं णमो उवज्झायाणं (कही) कलश ढालै । अष्ट द्रव्य चढावै ॥ इति चोथी पूजा विधि ॥ ४ ॥ ※ ॥ (पांचमें) श्री साधुपद । स्यामवर्ण उमद प्रमुख लेवै । और पूर्वोक्त विधिः । (पूर्ण होनेंसें) ॐ ह्रीं णमो लोए सव्व साहूणं ॥ इति पंचमी ५ ॥※॥ (छठै) दर्शनपद स्वेत वर्ण । चावल प्रमुख पूर्वोक्त विधिसें । ॐ ह्रीं णमो दंसणस्स ॥ इति छठी पूजा विधि ॥६॥ ※ ॥ (सातमें) श्री ज्ञान पद । स्वेत वर्ण । चावल प्रमुख पूर्वो० । ॐ ह्रीं णमो नाणस्स ॥ ※ ॥ इति सातमी० ॥ ७ ॥ ※ ॥ (आठमे)

चारित्रपद । स्वेतवर्ण । चावल प्रमुख पूर्वोक्त विधिः। ॐ ह्रीं णमो चारित्तस्स ॥ इति आठमी पूजा विधि ॥८॥ ※ ॥ (नवमें) तपपद । स्वेत वर्ण । चावल प्रमुख पूर्वोक्त विधसें । ॐ ह्रीं णमो तवस्स (कही) कलश ढाले। अष्टद्रव्य चढावे । पीछे अष्ट प्रकारी पूजा करे । आरती करे ॥ ※ ॥
इति नवपदजीकी पूजा विधि संपूर्णम् ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

---

## ॥ ※ ॥ अथ वासक्षेप पूजा लिख्यते ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ तीरथपति अरिहानमूं । धरम धुरंधर धीरोजी । देशना अमृत वरसता । निज वीरज वम वीरोजी ॥ १ ॥ (चाल) वर अखय निर्मल ज्ञान भासन सर्व भाव प्रकासता । निज शुद्ध श्रद्धा आत्मभावे चरण थिरता वासता । जिन नाम कर्म प्रभाव अतिसय प्रातिहारज सोभता । जगजंतु करुणावंत भगवंत भविक जननें थोभता ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं परमा० ॥ वासं यजामहे स्वाहा ॥ ※ ॥ इति अरि० वासक्षेप पूजा ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ सकल कर्म मलक्षय करी । पूरण शुद्ध स्वरूपो जी । अव्याबाध प्रभुता मई । आतम संपति भूपोजी । (चाल) जे भूप आतम सहज संपति शक्ति व्यक्तिपणें करी । स्वद्रव्य क्षेत्र स्वकाल भावे गुण अनंता आदरी । स्वस्वभाव गुण पर्याय परणित सिद्ध साधन परभणी । मुनिराज मानसर हंस सम वम नमो सिद्ध महागुणी ॥ २ ॥ ※ ॥
॥ ॐ ह्रीं प० ॥ इति सिद्धपद पूजा ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ ※ ॥ आचारज मुनिपति गणी । गुण छत्तीसे धामो जी । चिदानन्द रस स्वादता । परभावे निक्कामो जी ॥ ३ ॥ निक्काम निरमल शुद्ध चिदघन साध्य निज निर धारथी । वरज्ञान दरसन चरण वीरज साधना व्यापारथी । भविजीव बोधक तत्वसोधक सयल गुण संपतिधरा । संवर समाधी गत उपाधी दुविध तप गुण आगरा ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं ॥ ※ ॥
इति आचार्य पूजा ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (ढाल) ॥ खंतिजुआ मुत्तीजुआ । अज्जव मद्दव जुत्ताजी । सच्चं सोय अकिंचणा । तव संयम गुण रत्ताजी ॥ १ ॥ (चाल) जे रम्या ब्रह्म सुगुति गुप्ता सुमति समता श्रुतधरा । स्याद्वाद वादें तत्वसाधक आ

त्मपर विघ्नजन करा । भव भीरु साधन धीर सासन वहन धोरी मुनिवरा। सिद्धान्त वायण दान समरथ नमो पाठक पदधरा ॥ ४ ॥ ※ ॥ ॐ० ॥
॥ इति उपाध्याय पूजा ॥ ※॥ ॥※॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (ढाल) ॥※॥ सकल विषय विषवारिनें । निकामी निस्संगीजी। भवदव ताप समावता । आतम साधन रंगी जी ॥ १ ॥ (चाल) ॥ जे रम्या शुद्ध स्वरूप रमणें देह निर्मम निर्मदा । काउसग्ग मुद्राधारि आसण ध्यान अभ्यासी सदा । तप तेज दीपै कर्म जीपै नैव छीपै पर भणी । मुनि राज करुणा सिंधु त्रिभुवन वंधु प्रणमुं हितभणी ॥ ५ ॥ ॐ० ॥ ※ ॥
इति साधुपद पूजाः ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ सम्यग् दर्शन गुण नमो । तत्व प्रतीत सरूपीजी। जसु निरधार सुभाव छे । चेतनगुण जे अरूपी जी ॥ १ ॥ ( चाल ) जे अनूप श्रद्धा धर्म प्रगटै सयलपर ईहा टलै । निज शुद्ध सत्ता भाव प्रगटै अनुभव करुणा ऊछलै । बहुमान परणित वस्तु तत्वें अहव तसु कारण पणें । निज साध्य दृष्टें सरव करणी तत्वता संपतिगिणें ॥ ६ ॥ ॐ० ॥
इति ६ दर्शनपद पूजाः ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( ढाल )॥※॥ भव्य नमो गुण ज्ञाननें । स्वपर प्रकासक भावें जी । पर्याय धर्म अनन्तता । भेदाभेद स्वभावें जी ॥ १ ॥ (चाल) जे मोक्ष परणित सकल ग्यायक बोध भाव सलक्षणा । मति आदि पंचप्रकार निरमल सिद्ध साधन लंछना । स्याद्वादशंगी तत्वरंगी प्रथम भेद अभेदता । सविकल्पनें अविकल्प वस्तु सकल संशय छेदता ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं ॥ ※ ॥
इति ज्ञान पूजाः ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥※॥

॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ चारित्रगुण वलि वलि नमुं । तत्व रमण जसु मूलो जी । पर रमणीय पणो टलै । सकल सिद्धि अनुकूलो जी ॥ १ ॥ प्रतिकूल आश्रव त्यागसंवर तत्व थिरता दममई । सुचि परम खंती मुनि दसे पद पंच संबर उपचई । सामायकादिक भेदधरमें यथाख्याते पूर्णता। अकषाय अकुलस अमल उज्वल कामकस्मल चूर्णता ॥ ॐ ह्रीं० ॥ ८ ॥
इति चारित्र पूजाः ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( ढाल ) ॥ ※ ॥ इच्छारोधन तप नमुं । वाह्य अभ्यन्तर भेदें

जी। आतमसत्ता एकता । पर परणित उछेदें जी ॥ १ ॥ उछेद कर्म अनादि संतति जेह सिद्धपणो वरै । सुन्न जोग संग आहार टाली नाव अक्रियता करै । अन्तर मुहूरत तत्व साधै सर्व संवरता करी । निज आत्म सत्ता प्रगट नावें करो तपगुण आदरी ॥ ए ॥※॥ (ढाल) ॥※॥ इम नवपद गुणमंमलं । चौनिक्षेप प्रमाणें जी । सातनयें जे आदरै । सम्यग् ज्ञानें जाणो जी ॥१॥ (चाल) निरधार सेती गुणें गुणनो करै जे बहुमान ए। जसुकरण ईहा तत्व रमणें थाय निरमल ध्यान ए । इम सुद्धसत्ता नलो चेतन सकल सिद्धी अनुसरै । अक्षय अनन्त महन्त चिदघन परम आनंदता वरै ॥ १० ॥ (कलश) इम सकल सुखकर गुण पुरंदर सिद्धचक्र पदावली । सविलद्धि विद्या सिद्धि मंदिर नविक पूजो मनरली । उवझाय वर श्री राजसारह ग्यान धरम सुराजता । गुरु दीपचंद सु चरण सेवक देवचंद्र सुसोनिता ॥ ११ ॥ ॐ ह्रीं० ॥※॥ इति श्रीनवपद वासक्षेप पूजा संपूर्णम् ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अथ ऋषिमंमल पूजा लिख्यते ॥※॥

॥※॥ (दोधक) ॥※॥ प्रणमी श्रीपारस विमल । चरणकमल सुखदाय । ऋषिमंमल पूजन रचुं । वर विधियुत चितलाय ॥ १ ॥ नंदीश्वर मंदरगिरै । शाश्वतजिन महाराज । अरचै अमविध पूजसें । जैसें सक्र सुरराज ॥ २ ॥ तिम चित जिनपति गुणधरी । श्रावक समकित धार । विरचै जिन चौवीसकी । अमविध पूजउदार ॥ ३ ॥※॥ (गाथा) ॥※॥ सलिल १ सुचंदन २ कुसुमन्नरं । दीवगकरणंच ४ धूवदाणंच ५ । वरअक्षत ६ नेविज्जयं ७ । सुन्नफल ८ पूजाय अविहा ॥ १ ॥ ए अमविध पूजा करणं । सुणियैं सूत्रमझार । जे नवि विरचै प्रनूतणी । ते पामें नवपार ॥ २ ॥※॥ ॥※॥ ॥※॥

॥※॥ (दोधक) ॥※॥ प्रथम जिनेश्वर तिम प्रथम । जोगीश्वर नरराय । प्रथम नए युग आदिमै । सकल जीव सुखदाय ॥ १ ॥※॥

॥※॥ (राग देशाख) ॥※॥ (पूर्वमुख सावनं करि दशन पावनं । इस चालमें) ॥※॥ विमलगिरि उदयगिरि राज सिखरो परै । तरुण तर ते

ज दीपत दिणंदा । युगल धम वारकरी धरम उद्योत किय । विमल इ क्ष्वाकुकुल जलधि चन्दा ॥ ( १ ) मात मरुदेवी वर उदर दरि हरि वरा । सकलनृप मुगुटमणि नाभिनन्दा । अखिल जगनायका मुगति सुखदायका । विमल वर नाण गुणमणि समन्दा ॥ ( २ ) वृषभ लांछनधरा सकल भवभ य हरा । अमर वरगीत गुणकुसल कन्दा । गहिरसंसार सागर तरणि शम धरा । नमत शिवचन्द प्रभुचरण वंदा ॥ ३ ॥ ※ ॥ ( काव्यम् ) ॥ ※ ॥ सलिल ( १ ) चन्दन ( २ ) पुष्प ( ३ ) फलव्रजैः ( ४ ) । सुविमलाक्षत ( ५ ) दीप ( ६ ) सुधूपकैः ( ७ )। विविध नव्य मधु प्रवरान्नकै ( ८ ) । र्जिजन ममीभिरर्हं वसुभिर्य्यजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने ऽनंतानंत ज्ञा न शक्तये । जन्म जरा मृत्यु निवारणाय । श्रीमत् ऋषभ जिनेंद्राय । जलं । चन्दनं । पुष्पं । धूपं । दीपं । अक्षतं । नैवेद्यं । फलं । वस्त्रं यजामहे स्वाहा ॥ ※ ॥ इति श्रीप्रथम जिनेंद्रास्याष्टविध पूजा ॥ १ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (२) श्रीअजितजिन पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( दोधक ) जय जिणंद दिणंद सम । लखि भविकज विक सात । परमानंद सुकंदजल । विजया मात सुजात ॥ १ ॥ ※ ॥ (राग) आयरहो दिलवागमें । प्यारेजिनजी । ( इस ख्यालके चालमें ) ॥ ※ ॥ एक अरज अवधारियै । ( अजितजिन ) एक अरज अवधारियै ॥ (आं०) अजित जिनेसर जग अलवेसर । कूरम निजर निहारियै । ( अजितजिन एक० ) तारण तरण विरुद सुणितेरो । आयो सरण तिहारियै । ( अजित जिन एक० ) १ ॥ चरमसिंधु भव भय जल निपतित । चरण पतित मोहि तारियै । ( अजित० एक० ) । परमानन्द घन शिव वनिता नन । कज मधुपा न सुकारियै । ( अजित० एक० ) ॥ २ ) चिरसंचित घन दुरित तिमिर हर । तुम जिनभये तिमिरारियै । ( अजित० ) कहै शिवचंद्र अजित प्रभु मेरे । एह अरज न विसारियै । ( अजित० ) ३ ॥ ( काव्यं ) सलिल चं० ॥ ॥ ※ ॥ ॐ ह्रीं० श्री मदजित जिनेंद्राय । वसुद्रव्यं यजा० ॥ ※ ॥ इति श्री अजित जिनेंद्रास्याष्टविध पूजा ॥ २ ॥ ※ ॥ ॥※॥

## ॥ ※ ॥ अथ (३) श्रीसंभवजिन पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( दोधक ) ॥ ※ ॥ जय जितारि संभव सदा । श्रीसंभव जिन

राज । सकल लोक जिए जीतलीय । जीतो मोह समाज ॥ १ ॥ ॐ ॥ (राग) गंधवटी घनसार केसर मृगमदारस ल्नेलीयैं (ए चाल) ॥ ※ ॥ अपरिमित वर शिखर सागर धार संन्नवकार ए । जिनराज संन्नव पाय वंदो लहो न्नवजल पार ए । वलि जलधिजात सुजात कुंजर कुंन्न न्नंजन जानियें । तसु जनक नाम समान नामा न्नये जिनवर आनियें ॥ १ ॥ जसु चरणपंकज मधुर मधुरस पान लय लागी रह्या । मिलकरि सुरा सुर खन्नर व्यंतर न्नमर नितचित्त क्रमह्या ॥ जसु चरणकमलै प्लवगलांग्न कनक सुवरण कायए । सज्ञ नुवन नायक सुमति दायक जननि सेना जायए ॥ २ ॥ जसु मधुर वाणी जगवखाणी तीस शर (३५) गुणधारिणी ॥ संसार सागर न्नय न्नराग्नर पतित पारउतारिणी । स्याद्वाद पक्ष कुगार धारा कुमति मद तरु दारिणी । प्रन्नुवाणि नित शिवचंद्र गणिकै ज्ञवो मंगल कारिणी ॥ ३ ॥ (काव्यं) ॥※॥ सलिल चंदन० ॥ ॐ ह्रीं श्री प० श्रीमत्संन्नव जिनेंद्राय वसुद्रव्यंय० ॥ ※ ॥ इति तृतीय श्री संन्नव जिनेंद्रास्याष्टविध पूजा ॥ ३ ॥ ॥※॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ॐ ॥ अथ (४) श्रीअन्निनंदन पूजा लि० ॥ ॐ ॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥※॥ श्रीचतुर्थ जिनवर सदा । पूजो न्नवि चितलाय । न्नगति सुगति संकट हरण । करण तीन सुध धाय ॥ १ ॥※॥ (राग सोरठी) । कुंद किरण शशि ऊजलोरे देवा० । (ए चाल) ॥ ※ ॥ संवर नंदन जिनवरू रे (वाल्हा) अन्निनंदन हित कामीरे । जग दन्निनंदन जय करूरे । (वा०) । डुरित निकंदन स्वामीरे ॥ १ ॥ लोकालोक प्रकासता रे (वा०) । करता अविचल धामीरे । अव्याबाध अरूपिता रे । (वा०) । विमल चिदानंद रामीरे ॥ २ ॥ वांबित पूरण सुरमणीरे (वा०) ए प्रन्नु अंतर जामीरे । ऐसे जिन महाराजकुंरे । (वा०) चंद्र नमें सिर नामीरे ३ । (काव्यं) ४ ॥ ※ ॥ सलिल चं० ॥ ॐ ह्रीं श्रीप० श्रीमद न्निनंदनजिनं० । वसु० ॥※॥ इति श्रीचतुर्थान्निनंदन जिनेंद्रस्याष्टविध पूजा ॥ ४ ॥

## ॥ ॐ ॥ अथ (५) श्रीसुमति जिन पूजा लि० ॥ ॐ ॥

॥※॥ (दोधक) ॥※॥ पंचम जिन नायक नमुं । पंचमि गति दातार । पंचनाण वर विमल कज । वन विकसन दिनकार ॥ १ ॥ ※ ॥ (राग कें

रवो ) वंसी तेरी वैरिणि वाजै रे । वैरिणि वाजै ( ए चाल ) ॥※॥ सुध भाव चित थिर धरिकैरे । (चित०) पूजो सुमति जिणंद । (सुधभाव०) जिन भक्ति करण रसीला । लहो परम आनंद ॥ १ ॥ (सुधभाव०) जिनराज सुमति समंद । करै कुमति निकंद । ( सुध० ) प्रभुना चरण अरविंदा । वंदै असुर सुरिन्द ( सुध० ) ॥ २ ॥ कनकाभ तनु ऊतिसोहै । प्रभु सुमंग ला नंद ( सुध० ) । करुणो पशम रस भरिया । वंदै नित शिवचंद । (सुध) ॥ ३ ॥ ( काव्यं ) सलिल०॥ ॐ ह्रीं० श्रीमत्सुमति जिनेंद्राय वसु द्रव्यं० इति श्री सुमति जिन पूजा ॥ ५ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ ( ६ ) श्री पद्मप्रभु पूजा ॥※॥

॥ ※ ॥ (दोधक ) ॥ ※ ॥ हिवे षष्टम जिनवर तणी । पूजन करऊ उदार । भवि चित भक्ति धरी करी । सुख संपति करतार ॥ १ ॥ ※ ॥ (राग सारंग ) हांहो०। वावन चंदन घसि कुमकुमा ( ए चाल ) । ( हां होरे वाला ) पदमप्रभु मुख चंद्रमा । नित सकल लोक सुखदाय ए (हां०) हरिसुर असुर चकोरमा । नित निरख रह्या ललचायरे ॥ १ ॥ (हां०) जिन मुख वचन अमृत तणो । जे श्रवण करै भविपानए (हां० ) । ते अजरा मरता लहै । हरिगण करे जसु गुण गानए (हां) ॥ २ ॥ धर नृप कुल नभ दिन मणि । प्रभु मात सुसीमा नंदए (हां ) । प्रभु दरसणतें प्रतिदिनें । ऊइ ज्यो शिवचंद आणंद ए ॥ ३ ॥ ( काव्यं ) सलिल०। ॐ० । श्रीपद्म प्रभु जिनें० वसु० ॥ ※ ॥ इति श्री पद्मप्रभु जिन पूजा ॥ ६ ॥

## ॥※॥ अथ ( ७ ) श्री सुपार्श्वजिन पूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ ( दोधक ) ॥ ※ ॥ श्रीसुपार्श्व सुरतरु समो । कामित पूरण काज । भो भवियण पूजो सदा । वसु विध पूज समाज ॥ १ ॥ ( राग कल्याण ) मेरा दिल लग्या जिने सरसें ( ए चाल ) ॥ ※ ॥ मेरी लगी लगन जिन वरसें ( मेरी० ) जैसें चंद्र चकोर भमरकी । केतकि कमल मधुरसें ( मेरी० ) । एह सुपारस प्रभु भए पारस । गुण गण समरण फर सै ( मेरी० ) चेतन लोहपणो परिहरकै । ऊयल्यै कांचन सरिसै ॥ १ ॥ ( मेरी० ) ए प्रभु करुणा करकुं धरिल्यै । उर जिम कमल भमरसै (मेरी) जे भवि जिनपद लगन धरै तसु । नही भय मरन असुरसै ( मेरी० ) ॥२॥

मात पृथवि तनु जात तनु द्युति । सम शुभ्र कांचन सरसै ( मेरी० ) कहै सिव चंद्र चित्त नित मेरो । रहो प्रभुपद लय भरसै ॥ ३ ॥ ( मेरी० ) ( काव्यं ) सलिल० ॐ ह्रीँ० श्रीमत्सुपार्श्वजिनेंद्राय ॥ वसुद्रव्यं० ॥ ※ ॥ इति श्रीसुपार्श्वजिन पूजा ॥ ७ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ (८) श्रीचन्द्रप्रभु पूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥ ※ ॥ अष्टम जिनपद पूजियै । विविध कष्ट हरतार । अष्टसिद्धि नवनिधि लहै । जिन पूजन करतार ॥ १ ॥ ※ ॥ ( राग गुंम मिश्रित मल्हार ) ॥ मेघ बरसै भरी कुसुम बादल करी । ( ए चाल ) परमपद पूर्व गिरिराज परि उदयलहि । विजित परचंद्र दिनकर अनन्ता । चंद्रप्रभु चंद्रिका विमल केवल कला । कलित सोभित सदा जिन महन्ता ॥ १ ॥ ( परमपद० ) । कुमतिमत तिमिर भर हरीय पुन भूरि भवि । कुमुद सुख करीय गुण रयण दरिया । गहिर भविसिंधु तारण तरणि गुण । धारि भव तारि जिनराज तरिया । ( परमप० ) ॥ २ ॥ राखियै आज मोहि लाज जिनराज प्रभु । करण सुख चरण जिन सरण परीया । परम शिव चंद्र पदपद्म मकरंद रस । पान नित करण ततपर भरीया ॥ ३ ॥ (पर०) ( काव्यं ) सलि० । ॐ ह्रीँ० श्रीमच्चन्दप्रभु जिनें० वसु० ॥ ※ ॥ इति श्रीचंद्रप्रभु पूजा ॥ ८ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ (९) श्रीसुविध जिन पूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ ( दोधक ) ॥ ※ ॥ सुविध २ समरण थकी । कामित फल प्रकटाय । अतिह गहन संसार वनि । वज्जल अटन मिट जाय ॥ १ ॥ ※ ॥ ( राग ) चंपक केतक मालती ( एचाल ) ॥ ※ ॥ सुविध चरणकज वंदीयै ए । ( अइयोवं० ) नंदीयै अति चिरकाल । सिव तरवारि निकंदीयै । विघन कंद ततकाल ॥ १ ॥ आज जनम सफलो भयो । ( हांए सफ० ) दीठो प्रभुदीदार । तनु मन हग विकसित भये । जिम कज लखि दिनकार ॥ २ ॥ अमृत जलधर वरसीयो । ( हां० अइ० व० ) भवि उर क्षेत्र मझार । दर्शन सुरतरु ऊगीयो । शिवफलनो दातार ॥ ( काव्यं ) सलिल० । ॐ ह्रीँ० । श्रीमत्सुविधि जिनें वसु० ॥ ※ ॥ इति श्रीसुविध जिन पूजा ॥ ९ ॥ ※ ॥

## ॥❀॥ अथ (१०) श्रीशीतल जिन पूजा लि० ॥❀॥

॥❀॥ (दोधक) मुझ तनु मन शीतल करो । श्रीशीत ल जिनराय । तुम समरण जलधारसें । अंतर तपति पुलाय ॥ १ ॥ (राग घाटो । दादा कुसल सुरिंद० इस चालमें) ॥❀॥ मेरे दीनदयाल तुम भये सकल लोक प्रतिपाल । (आं०) सुणि शीतल जिनवर महाराज । चरण शरण धस्यो प्रभुनो आज । (मेरे दी०) न नमुं सकु स विकारी देव । करिसुं चरणकमलनी सेव । (मेरे०) ॥ १ ॥ जैसें सुरमणि करतल पाय । कुणल्यै काच शकल उलसाय । (मेरे०) तुम सम सुरवर अवरन कोय । हेर २ जग निरख्यो जोय (मेरे०) ॥ २ ॥ प्रभु दरसण जलधर घनघोर । लखिय निरतकरे भविजन मोर (मेरे०) । पद शिव चंद्र विमल भरतार । अरज एह उरधरियै सार (मेरे०) ॥ ३ ॥ (काव्यं) सलिल० उँ ह्रीं० श्रीमच्छीतल जिनेंद्राय वसु० ॥❀॥ इति श्रीशीतलजिनेंद्र पूजा ॥ ❀॥

## ॥❀॥ अथ (११) श्रीश्रेयांस जिन पूजा लि० ॥❀॥

॥❀॥ (दोधक) ॥❀॥ श्री श्रेयांस जिनेंद्रपद । नद द्रुति सलिला धार । जे नेत्रै मज्जन करै । ते सुचि हुइ विधुतार ॥ १ ॥ (राग) सोहम सुरपति वृषभ रूप करि (इस चालमे) ॥❀॥ श्री श्रेयांस जिणेसर जग गुरु । इंद्रिय सदन सभंदहे । जसु वसु विध पूजनसें अरचो । उर धरि परमानंदहे । ए समकित धर श्रावक करणी । हरिणी भव मनरंग हे । विजयदेव जिन प्रतिमा पूजी । जीवाभिगम उवंग हे ॥ श्री० ॥ १ ॥ सूरीयाभ प्रभुपूजन करियो । राय पसेणी उपांगहे । ग्याता अंगै द्रुपदि श्राविका । पूज्या जिन चितबिंबहे । काल लगै भमसी भव वनमें । मन्दमती भयभ्रांत हे ॥ (श्री०) ॥ २ ॥ विष्णुमात तनुजात विष्णु नृप । विमल कुलांबर हंस हे । सकल पुरंदर अमर असुर गण । शिरु वरि प्रभु अवतंस हे इण सुरवरनी परि श्रावक जे । पूजै जिन उमरंग हे । ते शिव चंद्र परमपद लहिस्यै । निश्चय करी भवभंग हे (श्री) ॥ ३ ॥ ❀ ॥ (काव्यं०) सलिल० ॥ १ ॥ उँ ह्रीं० श्री श्रेयांस जिनेंद्राय ॥❀॥ ॥❀॥

इति श्रीश्रेयांस जिन पूजा ॥ ११ ॥ ❀ ॥ ॥❀॥

## ॥ ※ ॥ अथ ( १२ ) वासुपूज्य जिन पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥ ※ ॥ द्विवारम जिनवर तणी। पूजन करियै सार। ज्ञाव ज्ञक्तियुत ज्ञवि सदा। द्रव्यज्ञक्ति चितधार॥ १ ॥ (राग) सब अरति मथनमुदार धूपं (एचाल) ॥ ※ ॥ सकल जगजन करत वंदन। जया नंदन सामिरे (देवा) डुरित ताप निकंद चंदन। परम शिव पद गामिरे (देवा) ॥ १ ॥ (सकल०) नृपतिवर वसु पूज्य नृपकुल। विपिन नंदन जातरे (देवा) सुहरि चन्दन नन्द नन्दन। नन्द मदकिय घातरे (देवा) ॥ २ ॥ (स०) वासु पूज्य जिणंद्र पूजो। सकल जन महाराज रे। (देवा) करत नुति शिव चंद्र प्रज्ञुए। निखिल सुर सिरताज रे। देवा। (सक०) ॥ ३ ॥ (काव्यं) सलिल० ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ० श्रीमद्वासु पूज्य जिनेंद्राय वसु द्रव्यं ॥ ※ ॥ इति श्रीवासुपूज्य जिन पूजा ॥ १२ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (१३) श्री विमल जिन पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥ ※ ॥ विमल २ जिन कर मुऊै। मलिन करम करि दूर। तेरम प्रज्ञु रमियै सदा। मुऊवर मऊि गुणपूर॥ १ ॥ ॥ ※ ॥ (राग) सिद्धचक्र पद वंदोरे ज्ञविका। (ए चाल) ॥ ※ ॥ विमल चरण कज वंदोरे। (सूरीजन विम०) वंदनसें आनन्दोरे। (सू० वि०) जसु गणधर मुनिवर गण मधुकर। सेवत पद अरविंदो। श्यामा उदर सुगति मुगता फल। कृत वरमा नृप वंदोरे (सूरी०) ॥ १ ॥ सऊ जग मंमल विमल करणकूं। निज शासन नज्ञचंदो। उदय ज्ञयो ज्ञवि कमुद विकसिवा। वर गुण रयण समंदोरे (सूरी) ॥ २ ॥ यदि ज्ञव वंदि हरण ज्ञवि चाहो। प्रज्ञुवंदी चिरनंदो। विमल चिदानंद घनमयरूपी। नित वंदत शिवचंदो रे (सूरी०॥ ३ ॥ (काव्यं०) सलिल० ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ०। श्रीमत् विमलजिनें० ॥ ※ ॥ इति विमल जिनपूजा ॥ १३ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (१४) श्रीअनन्त जिनपूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥ ※ ॥ द्विव चवदम जिनपूजतां। हरियै विषय विकार। ज्यों ज्ञवियण सुणियै सदा। ए प्रज्ञु सरणाधार ॥ १ ॥ पंचवरणी अंगीरची० (ए चाल) ॥ ※ ॥ पूजकरणी प्रज्ञुनी डुरित निवारी। (डुरि) (आं०) अनन्त तरणी हिमकिरण तरुणतर। किरण निकर जीतादे ज्ञारी।

लयलाय । सेवै तसु भवि भमरता । अगणित दुरित विलाय ॥ १ ॥ ॥ (राग) मल्लिजिणंद उपगारी रे वाला । मल्लिजिणंद उपगारी (हांरे होरे वाला) । वारी जाउं वारहजारी रे (वा० । मल्लिजि०) कुंभनरेसर गग नांगणमें । सहसकिरण अवतारी रे (वाला० म०) ॥ १ ॥ पूरव भव षटमित्र नरिंद प्रति । वोधि सिंधु भवतारी । वेदत्रयी चिरही तनु धास्यो सकल संघ सुखकारी रे (वाला मल्लि०) ॥ २ ॥ सकल कुशल हरि चंदन तरुवर । नंदनवन अनुकारी । संघ चतुरविध भूरिखचरगण । प्रणत चंद्र मनुहारी रे (वा० मल्लि०) ॥ ४ ॥ (काव्यं) सलिल० । ॐ ह्रीं० । श्रीमल्लिजिनें० जलं० ॥ ॥ इति मल्लिजिन पूजा ॥ १९ ॥ ॥

## ॥ ॥ अथ (२०) श्रीमुनिसुव्रतजिन पुजा लि० ॥ ॥

॥ ॥ (दोधक) पद्मोदर वर पद्मनद । गतपर पद्म समान । विंश तिं तम प्रभु पूजिये । केवल लब्धि निधान ॥ १ ॥ ॥ (राग गरवो) सु णिचतुर सुजाण । परनारीसुं प्रीतडी कवहु न कीजियै (एचाल) ॥ ॥ सुणिसुव्रतजिनेंद्र सुनिजर धरि मुझपर वर दरसण दीजियै । प्रभु दरस प्रीति निरुपाधिकता । करियै लहियै शिव साधकता । तव तुरत मिटै सिव वाधकता । ॥ १ ॥ (सुणि० ) अमृतमें साध्यपणो विलसैं । प्रभु दरसण साधनता उलसै । तदमुझमें साधकता मिलसै । (सुणि० ) ॥ २ ॥ भिन्नादिकरण ता यदि विघटै । एकाधिकरणता यदि सुघटै । तद मुझ शिव साधकता प्रग टै । (सुणि० ) ॥ ३ ॥ एकाधिकरणता मुझ करियै । भिन्नाधिकरणता परि हरियै । शिव चंद्र विमल पद तद वरियै (सुणि० ) ॥ ४ ॥ (काव्यं) सलिल० । ॐ ह्रीं० । विंशतितम श्रीमत् मुनिसुव्रतजिनें० ॥ ॥ इति मुनिसुव्रत जिन पूजा ॥ २० ॥ ॥ ॥ ॥

## ॥ ॥ अथ (२१) श्रीनमि जिन पूजा ॥ ॥

॥ ॥ (दोधक) अंतरवैरि नमाविया । तव लहियो नमि नाम । भवि यण ए प्रभु पूजसें । सरीयै वंछित काम ॥ १ ॥ (राग) हमआएहै सरण तिहारे । तुम प्रभु सरणागत तारे वारी० (एचाल) । । श्रीनमि जिनवर चरण कमलमें । नयन भमर युग धरियैरे । तिण किय गुणमकरंद पानसें चेतन मद मत करियैरे । (वारी) चेतन मद मत करियैरे (श्रीनमि० )

॥ १ ॥ एह चरण कज अह निश विकसै। पर कज निसि कुमलावै रे। (वारी पर) एन वलै वलि तुहिन अनलसें। अपर कमल वल जावै रे। (वारी० अप०) ॥ २ ॥ ए पद कज गुन मधुरस पीवत। जीव अमरता पावै रे (वारी०)। अवर कमल रस लोभी मधुकर। कजगत गज गिल जावै रे (वारी०) ॥ ३ ॥ परकज निजगुण लच्छिपात्रहै। पद कज संपद देवै रे। तातै पद शिवचंद्र जिणंदके। अहनिस सुर नर सेवैरे (वारी०)। श्री० ॥ ४ ॥ (काव्यं) सलिल० ॥ ॐ० श्री नमिजिनें० ॥ ※ ॥

इति श्री नमिजिन पूजा ॥ २१ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ (२२) श्रीनेमि जिन पूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ (दोधक) बावीसम जिन जगगुरु। ब्रह्मचारी विख्यात। इण वंदन चंदन रसै। पाप ताप मिट जात ॥१॥ (राग रामगिरी) गात्र लूहै जिनमन रंग सुरे। देवा (ए चाल)। नेमि जिणंद उर धारीयै रे (वाला) विसय कसाय निवारीयै (वाला)। (वारीयै) हांरे वाला वारीयै)। ए जिन नैन विसारीयैरे ॥ १ ॥ जलधर जिम प्रभु गरजतारे (वाला) देशना अमृत वरसतारे (वाला) (देस०)। वरसता हांरे वाला वरसंता। भविक मोर सुणि उलसतारे ॥ २ ॥ समवसरण गिरि परि रह्यारे (वाला)। भामंमल चपला वह्यारे (वाला)। चपला वह्या। (हांरे) चपला वह्या सुर नर चातक कमह्या ॥ ३ ॥ बोध बीज उपजावीयोरे (वाला)। भवि उर क्षेत्र वधावीयो हांरे (वाला धा०)। भविक मुगति फल पावीयोरे ॥४॥ (काव्यं) सलिल० ॥ ॐ ह्रीं० श्रीमन्नेमि जिनें० ॥ ※ ॥

इति नेमि जिन पूजा (२२) ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ (२३) श्री मत्पार्श्वजिन पूजा लि० ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥ अश्वसेन नंदन सदा। वामोदर खनि हीर। लोक सिखर सोभै प्रभु। विजित करम वमवीर ॥ १ ॥ वाजै तेरा विछुआ (इस कैरवाकी चालमैं) ॥※॥ पास जिणंदा प्रभु मेरे मन वसीया। पास जिणिंदा०। मेरे मन वसीयारे। मेरे दिल वसीया (पास जि०)। शिव कमलानन कमल विमल कल। तर मकरंद पान अतिरसीया (पास जि०)

॥ १ ॥ वामा नंदन मोहनि मूरत । सकल लोक जन मन किय वसीया (पास जि०)। परमज्योति मुख चंद विलोकित। सुर नर निकर चकोर ह रसीया (चकोर ह०) (पास जि०) ॥ २ ॥ अंजन गिरि तनु डुति जिन जलधर । देशना अमृत धार वरसीया (धारवर०) (पास जि०)। पीय करि जवि चिरकाल तिरसीया। मुगति युवति तनु तुरत फरसीया (पास जि०)। कुमुद सुपद शिवचंद्र जिणंदनी । वारीजाउं मन मेरो अतिह उल सीया (पास जि०) ॥ ४ ॥ (काव्यं) सलिल० । ॐ ह्रीं । त्रयो विंशत्तम श्रीमत्पार्श्वजिनें०॥ इति श्री पार्श्वजिन पूजा ॥ २३ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अथ (२४) श्रीमद्वीरजिन पूजा लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ (दोधक) ॥※॥ वर इक्खाकुकुल केतु सम । त्रिशलोदर अवतार । ए प्रजुनी नित कीजीयै । विविध जक्ति सुखकार॥ १ ॥ (राग तेजतरणि मुखराजै । (हांरे मुखराजै)प्रजु जीनो ते०) (एचाल) ॥※॥ चरम बीर जिन राया (हांरे) जिनराया । मेरे प्रजु चरम बीर जिनराया (आं०)। सिद्धारथकुल मंदिर धजसम । त्रिशला जननी जाया । निरु पम सुंदर प्रजु दरसण तें । सकल लोक सुखपाया । (हांरे सुखपाया) (मेरे प्रजुच० ) ॥ १ ॥ वामचरण अंगुष्ट फरसतै । सुरगिरि वर कंपाया इंद्रजूति गणधर मुख मुनिजन। सुरपति वंदित पाया ।(हांरे) (मेरे प्र०) ॥ २ ॥ वर्त्तमान शासन सुखदाया । चिदानंद घन काया । चंद्रकिरण गुण विमल रुचिर धर। शिवचंद्रगणि गुण गाया । (हांरे० मेरे प्र०) ॥ ३ ॥ वरस नंद मुनि नाग धरणि मित । द्वितीयाश्विन मनजाया । धवलपक्ष पं चमि तिथि शनियुत । पुरजय नगर सुहाया (मेरे०)॥ ४ ॥ श्रीजिन हरख सूरीसर साहव । वर खरतर गछराया । क्षेमकीर्त्ति शाखा जूषण मणि । रूपचं द्र नवकाया (मेरे० ) ॥ ५ ॥ महापूर्व जसु जूरि नरेश्वर । वंदै पद उलसा या । तासु शीसवाचक पुण्यशील गणि । तसु शिष्य नाम धराया (हांरे० मेरे प्र०) ॥ ६ ॥ समयसुंदर अनुग्रही ऋषिमंमल । जिनकी सोज सवाया पूजरची पाठक शिवचंदै । आनंद संघ वधाया (हांरे० मेरे०) ॥ ७ ॥ (काव्यं) ॥ सलिल चंदन० ॥ ※ ॥ ॐ ह्रीं श्रीप० चतुर्विंशति तम श्रीमद्वीरजिनेंद्राय वसुद्रव्यं ॥ इति श्रीमहावीरजिन पूजा विधिः ॥ २४ ॥

## ॥※॥ स्त्रग्धरावृत्तद्वयं ॥※॥

॥※॥ दुर्व्वार स्फार विमोत्कट करटि घटोत्पाटन स्पष्ट जाग्रद ।वीर्यंप्राग्नारोत्पाट चंचल् कुशल हरिदरी जित्वरी दुर्नतानां । संसारापार सिंधु त्तरण तरतरी नक्तिनाजा मजस्रं । नव्यानां व्रह्मपद्म प्रवण मधुकरी शंकरी शंकरी सा ॥ १ ॥ लोकालोक प्रलोका स्खलित विमल सदर्शन ज्ञान नानुः । श्रीमज्जैनैश्वरीयं त्रिनुवन विनुताति श्वतुर्विंशतिश्च । श्रीसिद्धा नंत नाथालय विशदलसत् सर्वलोकाग्रनाग । प्रासादाग्र प्रदेशे जगति विजयते वैजयंती जयंती ॥ २ ॥ इति ऋषिमंमल स्तुतिः ॥ ※ ॥

---

## ॥※॥ अथ नवपद आरती लि० ॥※॥

॥※॥ जय जय जगजन वंछित पूरण । सुरतरु अनिरामी । आतमरूप विमल करतारक । अनुनव परिणामी । (जय२ जगसारा २) । आरती पार उतारा । सिद्धचक्र सुखकारा ) ॥ १ ॥ जगनायक जगगुरु जिनचंदा । नज श्रीनगवन्ता । आतमराम रमा सुखनोगी । सिद्धा जयवंता । (जय०२) पंचाचार दीपै आचारिज । जुगवर गुणधारी । धारक वाचक सुत्र अर्थना पाठक नवतारी (जय०) ॥ ३ ॥ सम दम रूप सकलगुण ज्ञायक । मोटा मुनिराया । दंशण नाण सदा जय कारक । संजम तपनाया (जय०) ॥ ४ ॥ नव पदसार परम गुरु नाषै । सिद्धचक्र सुखकारी । ए नव परन व रिद्ध सिद्ध दायक । नव सायर वारी (जय०) ॥ ५ ॥ करजोमी सेवक गुण गावै । मनवंछित पावै । श्रीजिनचंद अखयपद पूजत । शिव कमला पावै (जय०) ॥ ६ ॥ इति श्रीनवपद आरती ॥※॥ ॥※॥

## ॥※॥ अथ ऋषिमंमल आरती लि० ॥※॥

॥※॥ जय जय जिनराजा । (वारी ज०) आरती करुं शिवकाजा । नव नय दुख नाजा (जय० ) ॥ १ ॥ ऋषन अजित संनव जिन राया । अनिनंदन सुमति । पद्म सुपारस चंद्राप्रनुतै । दूर हुवै कुमति । (जय२) सुविध शीतल श्रेयांस सवाई । करि वारम जिनकी । विमल अनंत धर्म्म प्रनु शांति । हर आरति तनकी । (जय०) ॥ ३ ॥ कुंथुनाथ अरमल्लि मुनिसुव्रत । नमि नेमि श्रीकारा । पार्श्वजिनेश्वर वीर जिनंदा । आतमहि

तकारा। (जय०) ॥ ४ ॥ इण विधि आरति जे भवि करसी। भवसायर तरसी। श्रीजिनचंद अखयपद फरसी। शिव कमला वरसी। (जय०) ॥ ५ ॥ इति श्रीऋषिमंडल आरती ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अथ ऋषिमंडल सुननेंकी (वा) पूजनेंकी विधि ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (प्रथम) ॥ ※ ॥ आद्यन्ताक्षर संलक्ष्य०। यह। ऋषमंडलस्तोत्र। धूप, दीपादि, विधि संयुक्त, आठ महिनेतक प्रभात समय सुणें। ऋषिमंडल में (जो) मूलमंत्र है (सो) शुभदिन शुभघडी। हाथमें फल फूल भेट शक्ति माफक लेई। गुरूकै पास जावे। भेट धरके। विनयसंयुक्त मूलमंत्र ग्रहण करै। (उसका) ८००० जाप, आठ महिनामें करै। आंविल करणेंकी शक्ति होय (तो) सदा करै। नहिं तो। आठम। चवदस। दो आंविल जरूर करै। आठ महिनां हुयां वाद ऊजमणो करे। ऊजमणेंके दिन १०८ वेरसुणें। पीछै शक्ति होय (तो) विधिसंयुक्त। ऋषिमंडल स्थापन करायके पूजा करे। विशेष शक्ति होय तो (२४) प्रकारी पूजा करावे। पूजामें सामग्री ज्यो पहली नवपदजीकी बिधके ठिकाणें लिखीहै (सो) सर्व सामग्री इहां (२४) चोंईस लेणी। एक एक महाराजकी पूजा पढायके। प्रथम जल। पीछै चंदन। ऐसें अष्टद्रव्य अनुक्रमसें चढावे। (पीछै) संपूर्ण पूजा हुयां वाद। गुरुभक्ति करै। साहमी वच्छल करै। (इहां) विशेषविधि गुरूके मुखसें समझके करणी॥ (यह) ऋषमंडल सुणनेंवाले पूजणेंवाले भव्य जीवोंके घरमें कभी उपद्रव न होगा। सदा आनंद उछाह रहेगा। इत्यलंविस्तरेण। इति ऋषिमंडल सुणनें (वा) पूजन करनेंकी विधि॥

## ॥ ※ ॥ अथ विंशतिपद पूजा विधि लिख्यते ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (दूहा) ॥ ※ ॥ सुखसंपति दायक सदा। जगनायक जिनचंद। विघनहरण मंगलकरण। नमो नाभि नृप नंद ॥ १ ॥ लोकालोक प्रकासिका। जिनवाणी चितधार। विंशतिपद पूजनतणो। कहिस्युं विधि विसतार ॥ २ ॥ जिनवर अंगै भाषिया। तप जप बहु परकार। विंशतिपद तप सारिसो। अवरन कोई उदार ॥ ३ ॥ दान शील तप जप क्रिया॥ भाव विना फलहीन। जैसें भोजन लवण विन। नही सरस गुणपीन ॥ ४ ॥

जे भवीयण सेवै सदा । भावै थानक वीश । ते तीर्थंकर पदलहै । वंदे सुर नर ईश ॥ ५ ॥ ( ढाल ) श्री अरिहंतपद १ सिद्धपद २ ध्यावो । प्रवचन ३ आचारिज ४ गुणगावो । स्थविर पंचमपद ५ पुन उवझाया ६ । त पसी ७ नाण ८ दंसण ए मनभाया ९ ( उल्लालो ) मनभाय विनया १० वश्यका ११ मलशील १२ किरीया १३ जानीयै। तप १४ विविध उत्तम पात्र १५ वेयावच्च १६ समाधि १७ वखानीयै । हितकर अपूरव नाणसंग्रह १८ धरौ मन सुजगीसए। श्रुतभक्ति १९ फुनि तीरथप्रभावन २० एह थानकवीसए २ ॥ ( ढाल ) एथानकवीस २० जग जयकारा। जपतां लही यै जिनपद सारा । करम निकंदै विसवावीसै । भाष्या जग तारक जग दीसै ॥ ३ ॥ ( उल्लालो ) जगदीश प्रथम जिणंद जगगुरु चरम जिनवर जी मुदा । भव तीसरै पद सकल सेवा लही जिनपति संपदा । बावीस जिनवर सकल सुखकर इंद्र जसु गुणगाइयै। इक दोय त्रिण सङ्घपद जपी नें तीर्थपति पद पाइयै ॥ ४ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( दूहा ) ॥ ※ ॥ अरिहंतादिक पद सदा । भजीयै तपकरी सुद्ध । अति निरमल सुभयोगता । करिकै तसुगुण लुद्ध ॥ १ ॥ विमल पीठ त्रिक तडुपरै । ठवीयै जिनवर वीस २० । पूजन उपग्रण मेलिकरि। अरचीजै सुजगीस ॥ २ ॥ एक एक ए पदतणी । द्रव्यपूजा परकार । पंच ५ अष्ट ८ विध जानीयै । सत्तर १७ इगवीस सार ॥ ३ ॥ अष्ट जातिना कलश करि । विमलजलै भरि पूर । पूजो भवीयण पद सहू । होय सकल दुखदूर ॥ ४ ॥ सोहै सङ्घ परमेष्टिमें । जिनवर पद अभिराम । वेद ४ निक्षेपै समरीयै । वधतै सुभ परिणाम ॥ ५ ॥ ※ ॥

॥ (राग देसाख ) पूर्वमुख सावनं करिदसन पावनं ए चाल ॥ ※ ॥ सकल जगनायकं परमपद दायकं । लायकं जिनपदं विमलभानं (अईयो वि० ) चतु रधिक तीस ३४ अतिशय अमल बार १२ गुण । वचन पणतीस ३५ गुणमणि निधानं ॥ १ ॥ ( अइयोम० ) ॥ सुखकरण जिनं चरण पद्मसेवित सदा । भमर सुर असुर नर हृदयधारी ( अईयो ) एह जिनवर तणी आण पूरण सदा । दाम जिम जगत जन शिरसि धारी (अइ०) ॥२॥ जिनपपद दरस पारस फरसतें हुवै । प्रगट निजरूप परि

णति विन्नासं । तजीय बहिरात्म गिरीसारता नविलहै । अनुपमं आत्मकांचन प्रकासं (अ०) ॥३॥ जवई जिनराज पद जाप रवि किरणतें । तुरत वज्र डुरित न्नर तिमिरनासं । घन चिदानंद वरकंद घन नविलहै । तीर्थंकर चरण कमला विलासं (अ०) ॥४॥ वर विबुध मणिलही काच लघु सकलकौं । ग्रहण करिवा कवण कर पसारै । तिमलही जिन चरण सरण शुन्नयोगतें । अवर सुर सरण कुण रिदय धारै ॥ ५ ॥ प्रन्नुतणै पंचकल्याण केरै दिनें । प्रगट त्रिजुं लोकमें हुइ उजेरौ । नविक देवपाल श्रेणिक प्रमुख जिनन मी । बांधीयौ गोत्र जिनराजकेरौ ॥ १६ ॥ जेह त्रिण काल नितनमें जिन हरखसुं । तेह नवजल तिरै जनम तीजै । अधिक नव यदिकरै तदपि नि श्चय करी । सप्त वलि अष्ट नव करीय सीजै ( अइयोक० ) ॥ ७ ॥ ॥ ( काव्यं ) ॥ ॥ णमोणंत विन्नाण सद्दंसणाणं । सयाणंदिया सेस जंतूग णाणं । नवां नोज विछे यणे वारणाणं । णमो वोहियाणं वराणं जिणाणं ॥ ८ ॥ ॐ ह्रीँ श्री अर्हद्भ्योनमः ॥ ॥ ॥ ॥

॥ इति प्रथमपदे श्री जिनेंद्र पूजा ॥ १ ॥ ॥ ॥ ॥

## ॥ ॥ अथ (२) श्री सिद्धपद गुणवर्णन पूजा ॥ ॥

॥ ॥ ( दूहा ) ॥ तनु त्रिन्नागके घटनतें । घन अवगाहन जास । विमलनाण दंसण कीयो । लोकालोक प्रकास ॥ १ ॥ अविनाशी आ श्रित अचल । पदवासी अविकार । अगम अगोचर अजर अज । णमो सिद्ध जयकार ॥ २ ॥ ॥ ( राग सोरठ ) कुंदकिरण ससि उजलोरे देवा ॥ ए चाल ॥ ॥ अनुन्नव परमानंद सुरे वाला । परमातम पद वंदोरे । करम निकंदौ वंदिनेंरे वाला । लहि जिनपद चिरनंदोरे ॥ १ ॥ गगन पए संतर वलीरे वाला । समयांतर अण फरसीरे । द्रव्य सगु ण परजायनारे वाला । एक समय विद दरसीरे ॥ २ ॥ एक समय रिजु गति करीरे वाला । नयेय परमपद रामीरे । नांगै सादि अनंत एरे वाला निरुपाधिक सुख धामीरे ॥ ३ ॥ अखिल करममल परिहरीरे वाला । सिद्ध सकल सुखकारीरे । विमल चिदानंद घन थयारे वाला । वर इगतीस गुण धारीरे ॥ ४ ॥ उतपन्नता १ वलि विगमतारे वाला २ । ध्रुवता ३ त्रि पदी संगैरे । प्रन्नमें अनंत चतुक्तारे वाला । सोहै सम क्रम नंगैरे ॥ ५ ॥

